वृष्यवल्लिका (सं० स्त्री०) विदारीकन्द, भुइंकुम्हड़ा।

वृष्यवल्ली (सं० स्त्री०) विदारीकन्द।

वृष्या (सं० स्त्री०) १ ऋद्धि नामकी ओषधि। २ शतावर। ३ आंवला। ४ भुइंकुम्हड़ा। ५ आंतवला। ६ वृहद्दन्ती, बंगडेरा। ७ केवांच, कौंछ। ८ विदारीकन्द।

वृह—१ वृद्धि। भ्वादि० परस्मै० सक० सेट्। लट् वर्हति। लुङ् अवर्हीत, अवृहत। वृह—२ उद्यम। तुदादि० परस्मै० अक० सेट्। लट वृहति लिट् ववर्ह। ३ शब्द। ४ ऋद्धि। भ्वादि० परस्मै० अक० सेट्। लट् वृहति। वृद्धि अर्थमें यह धातु आत्मनेपदी भी होता है। लट् वृंहते चुरादि० परस्मै० अक० सेट्। लट् वृंहयति।

वृंह,—१ ध्वनि। २ हाथीकी चिंघाड़। ३ वृद्धि, भ्वादि० परस्मै० अक० सेट्। लट् वृंहयति। लुङ् अववृंहत्।

वृहच्चञ्चु (सं० पु०) वृहतीचञ्चुः शाकविशेषः। १ महाचञ्चु शाक। (त्रि०) २ दीर्घचञ्चुयुक्त, लम्बी चोंचवाला।

वृहच्चक्रभेद (सं० पु०) जयन्ती, जैंत।

वृहच्चित्त (सं० पु०) फलपुर, बिजौरा नीबू।

वृहच्छद (सं० पु०) अखरोट।

वृहच्छतावरीघृत (सं० क्ली०) प्रदररोगाधिकारोक्त घृतौषध विशेष।

वृहच्छद (सं० पु०) अक्षोट वृक्ष, अखरोटका वृक्ष।

वृहच्छफरी (सं० स्त्री०) महाप्रोष्ठी, मत्स्यविशेष, सफरी नामकी मछली। इसका गुण—स्निग्ध, मुख और कण्ठरोगनाशक।

वृहच्छल्क (सं० पु०) वृहत् शल्को यस्य। झिंगा नामकी मछली।

वृहच्छालपर्णी (सं० पु०) महाशालपर्णी, बड़ी सरिवन, इसे बम्बईमें तौड़ोला कहते हैं।

वृहच्छिम्बी (सं० स्त्री०) सेम।

वृहज्जीरक (सं० क्ली०) मोटा जीरा, मंगरैला।

वृहज्जीवन्ती (सं० स्त्री०) स्वनामख्यात औषधविशेष, बड़ी जीवन्ती। पर्याय—पत्रभद्रा, प्रियङ्करी, मधुरा, जीवपुष्पा, वृहज्जीरा, यशस्करी। गुण—बहुवीर्यप्रद, भूतविद्रावणकारी अर्थात् भूतोन्मादादि रोगमें ग्रहादिका अपसारक रसनियामक अर्थात् पारद आदिसे होनेवाली विकृतिका विनाशक है।

वृहज्जीवा (सं० स्त्री०) बड़ी जीवन्ती।

वृहड्ढक्क (सं० स्त्री०) वाद्ययन्त्रविशेष, ढक्का, ढाक।

वृहत् (सं० त्रि०) वृह-अति (वर्त्तमाने पृषद्बृहन्मगच्छत्वच्च। उण् २।८४) निपातनात् साधु। महत्, विपुल, बड़ा, प्रकाण्ड, भारी, महान्। जैसे—आपने यह बहुत वृहत् कार्य्य उठाया है।

वृहतिका (सं० स्त्री०) वृहती देखो।

वृहती (सं० स्त्री०) वृहती-कन्-वृहत्या आच्छादन (पा ५।४।६।१) उत्तरीयवस्त्र, चद्दर, दुपट्टा। २ कण्टकारी, छोटी कंटाई। २ वनभण्टा, बड़ी कंटाई। ३ बैंगन। ४ वैद्यकके अनुसार एक मर्मस्थान, जो छातियोंके ठीक पीछे पीठमें दोनों ओर होता है। इस मर्मस्थानमें चोट लगनेसे अधिक खून गिरता है और मृत्यु भी होनेका डर रहता है। ५ विश्वावसु नामक गन्धर्वकी वीणाका नाम। ६ वाक्य। ७ एक प्रकारका छन्द। इसके प्रत्येक चरणमें भगण, मगण और सगण होता है। जैसे—भाव सुपूजा कारज जू। प्रात गई सीता सरजू। कण्ठमणि मध्ये सुजला। टूट परीं खोजैं अवला। (काव्यप्रभाकर) ८ महती। ९ वारिधानी।

वृहतीकल्प (सं० पु०) चिकित्साका कल्पभेद।

वृहतीद्वय (सं० पु० क्ली०) १ वृहती और कण्टकारी। २ मोटे और पतले फलोंके अनुसार दो तरहकी वृहती।

वृहतीपति (सं० पु०) वृहतीनां वाचां पतिः। वृहस्पति।

वृहतीफल (सं० क्ली०) वनभण्टा, वृहतीका बीज।

वृहत्क (सं० त्रि०) वृहत्-कन् (चञ्चद्बृहतोरुपसंख्यानम्। पा ५।४।३ वार्त्तिक) वृहत् देखो।

वृहत्कट्वरतैल—ज्वराधिकारोक्त औषध विशेष।

वृहत्कन्द (सं० पु०) १ गृञ्जन, गाजर। २ विष्णु।

वृहत्कस्तूरीभैरव रस—ज्वराधिकारो रसौषधविशेष। इसका सेवन करनेसे ज्वर आदि विविध पीड़ाओंका उपशम होता है।

वृहत्कालशाक (सं० पु०) महाकासमर्द नामका क्षुप, कसौंदी।

वृहत्काश ( सं० पु० ) उलूक नामका तृण, खगड़ा।

वृहत्कुक्षि ( सं० त्रि० ) तुन्दिल, वह जिसका पेट आगे-को निकला रहता है, तोंदल।

वृहत्कोशातकी ( सं० स्त्री० ) तरोई, नतुआँ।

वृहत्ताल ( सं० पु० ) श्रीताल या हिंतालका वृक्ष।

वृहत्तिक्ता ( सं० स्त्री० ) पाठा, पाढ़ा।

वृहत्तृण ( सं० पु० ) बाँस।

वृहत्त्वक् ( सं० पु० ) सप्तपर्णवृक्ष या सतावनका पौधा।

वृहत्त्वच ( सं० पु० ) निम्ववृक्ष।

वृहत्पञ्चमूल ( सं० क्ली० ) बेल, सोनापाठा, गभारी, पाँडर और गनियारी-इन पाँचोंका समूह।

वृहत्पत्र (सं० पु०) वृहंत् पत्रं यस्य। १ हस्तिकन्द। २ श्वेतलोध्र, पठानी लोध। स्त्रियाँ टाप्। वृहत्पत्रा। ३ त्रिपर्णिका। ४ कासमर्दक्षुप।

वृहत्पर्ण ( सं० पु० ) शुक्लोध्र, पठानी लोध।

वृहत्पर्णी ( सं० पु० ) महाशणपुष्पी, वनसनई।

वृहत्पाटली ( सं० स्त्री० ) धतूरा।

वृहत्पाद ( सं० पु० ) वृहन् पादो यस्य। वटवृक्ष।

वृहत्पारेवत ( सं० क्ली० ) वृहत् महत् पारेवतम्। महापारेवतफल, बड़ा कबूतर।

वृहत्पाली ( सं० पु० ) वनजीरक क्षुप, वनजीरा।

वृहत्पिप्पलाद्य तैल—ज्वराधिकारोक्त तैलौषध विशेष। इस तेलको मालिश करनेसे कई तरहके विषमज्वर नष्ट होते हैं।

वृहत्पीलु ( सं० पु० ) वृहन् पीलुः। महापीलूका वृक्ष, पहाड़ी अखरोट।

वृहत्पुष्प ( सं० पु० ) १ महाकुष्माण्ड, सफेद कुम्हड़ा। ( क्ली० ) २ बड़ा फूल। ( स्त्री० ) कदलीवृक्ष।

वृहत्पुष्पी ( सं० स्त्री० ) सन, सनई।

वृहत्फल ( सं० पु० ) वृहत् फलं यस्य। १ चिचड़ा। २ कुम्हड़ा। ३ कटहल, पनस। ४ जामुन।

वृहत्फला ( सं० स्त्री० ) १ अलाबू, लौकी। २ तित-लौकी। ३ महेन्द्रवारुणी, इनारुन। ३ सफेद कुम्हड़ा। ५ बड़ा जामुन।

वृहत्यादि ( सं० पु० ) एक प्रकारका पाचन। जैसे—वृहती, पुष्कर, भार्गी, शठी, श्रृङ्गी, दुरालभा, वत्सक बीज, परवल और कटुकी—इन सब द्रव्योंको आध सेर जलमें पका कर आध पाव उतार कर सेवन करना चाहिये। यह पाचन सेवन करने पर सन्निपात ज्वर प्रशमित होता है।

वृहदङ्ग ( सं० पु० ) वृहत् अङ्गं यस्य। हाथी।

वृहदम्ल (सं० पु०) वृहन् अम्लो यस्य। कर्मरङ्गवृक्ष, कम-रखका पेड़।

वृहद्गङ्गाधरचूर्ण—ग्रहण्यधिकारोक्त चूर्णौषधविशेष।

वृहद्गुल्मकालानलरस—गुल्म और हृद्रोगाधिकारोक्त रसौषधविशेष।

वृहद्गृह ( सं० पु० ) वृहद् गृहं यस्मिन्। कारुषदेश। यह देश विन्ध्यपर्वतके पश्चात् भागमें मालवाके निकट अवस्थित है। कहीं कहीं यह वृहत्गृहके नामसे भी उल्लिखित है।

वृहद्गोल ( सं० क्ली० ) वृहत् गोलं गोलाकारफलं यस्य। शीर्णवृन्त, तरबूज।

वृहद्ग्रहणीमिहिरतैल—ग्रहण्यधिकारोक्त तैलौषधविशेष।

वृहज्जीरकादिमोदक—एक तरहका मोदक। इसके सेवनसे अतीसार, प्रदर और सूतिकादि नाना रोग दूर होते हैं।

वृहद्दन्ती (सं० स्त्री०) एरण्डके पत्र और शाखाके समान पत्रशाखाविशिष्ट, दन्तीविशेष, द्रवन्ती।

वृहद्दल ( सं० पु० ) वृहद्दलं स्य। १ पट्टिकालोध्र, पठानी लोध। २ सप्तपर्ण, सतीवन। ३ हिन्ताल वृक्ष। ४ लाल लहसून। ५ लज्जालु, लज्जावती।

वृहद्द्रोणी ( सं० स्त्री० ) द्रोणी परिमाण।

वृहद्धल ( सं० क्ली० ) वृहत् हलं यस्य। बड़ा हल।

वृहद्धात्रीघृत—मेदोधिकारोक्त घृतौषधभेद।

वृहद्धाव्यादि—मूत्रकृच्छ्राधिकारोक्त औषध भेद। इस काथके पान करनेसे मूत्रकृच्छ्र और उससे उत्पन्न जलन आदि निवारण होते हैं।

वृहद्धान्य ( सं० पु० ) क्षेत्रेक्षु, यावनालवृक्ष, ज्वार।

वृहद्वदर ( सं० पु० ) बड़ी बेर। गुण—कफ और पित्तवर्द्धक, गुरु।

वृहद्वला ( सं० स्त्री० ) १ पीतपुष्पा, सहदेई। २ पठानी लोध। ३ लज्जावन्ती।

वृहद्वासावलेह—यक्ष्मारोगाधिकारोक्त अवलेहभेद। इसके सेवन करनेसे राजयक्ष्मा, रक्तपित्त और श्वासादि नाना रोग नष्ट होते हैं।

वृहद्वीज (सं० पु०) वृहत् वीजं यस्य। आम्रातक, आमड़ा।

वृहद्भट्टारिका (सं० स्त्री०) दुर्गा।

वृहद्भण्डी (सं० स्त्री०) त्रायमाणा नामको लता।

वृहद्भानु (सं० पु०) १ अग्नि। २ चित्रकवृक्ष, चीता। ३ सूर्य। ४ सत्यभामाके एक पुत्रका नाम। ५ सत्रायणके एक पुत्रका नाम। ६ पृथूलाक्षके एक पुत्रका नाम। (त्रि०) ७ वृहत्रश्मिविशिष्ट, प्रवृद्ध रश्मियुक्त।

वृहद्रथ (सं० पु०) वृहन् रथो यस्य। १ इन्द्र। २ यज्ञपात्र। ३ मन्त्रविशेष। ४ सामवेदका अंश। ५ वसुदामके पिता, तिग्मका पुत्र। (मत्स्यपु० ५०।८५) ६ शतधन्वाका पुत्र। (भागवत १२।१।१३) ७ देवरातका पुत्र। ८ तिमिराजपुत्र। ९ पृथुलाक्षके एक पुत्रका नाम। १० मौर्यराजवंशका अन्तिम राजा। (त्रि०) ११ प्रभूत रथविशिष्ट, जिसके पास अनेक रथ हों। (ऋक् ८।८०।२) स्त्रियां टाप् वृहद्रथा। १२ एक नदीका नाम।

वृहद्राव (सं० पु०) उल्लू पक्षी।

वृहद्वर्ण (सं० पु०) सोनामक्खी।

वृहद्वल—आनर्त्तराजभेद।

वृहत्वल्क (सं० पु०) वृहन् वल्कः वल्कलं यस्य। १ पठानी लोध। २ सप्तपर्ण, छतिवन।

वृहद्वल्ली (सं० स्त्री०) करेला।

वृहद्वात (सं० पु०) वृहन् वातो यस्मात्। देवधान्य, यह अश्मरीरोगनाशक है।

वृहद्वारुणी (सं० स्त्री०) महेन्द्रवारुणी लता, इनारू।

वृहन्नल (सं० पु०) १ बाहु, बांह। २ अर्जुन।

वृहन्नला (सं० स्त्री०) १ अर्जुन, अर्जुनका उस समयका नाम जब वे वनवासके उपरान्त अज्ञातवासके समय राजा विराट यहां स्त्रीके वेशमें रह कर उसकी कन्या उत्तराको नाच गान सिखाते थे।

वृहन्निम्ब (सं० पु०) महानिम्ब, बकायन।

वृहन्नारायणोपनिषद्—एक उपनिषद्का नाम। यह याज्ञिकी उपनिषद् नामसे विख्यात है।

वृहन्मरिच (सं० पु०) काली मिर्च, गोलमिर्च।

वृहन्मेथीमोदक—ग्रहणीरोगको एक औषधका नाम। इस दवाके सेवन करनेसे अग्निमान्द्य और ग्रहणी प्रभृति बहुतेरे रोग दूर होते हैं।

वृहस्पति—१ वृहस्पतिसंहिता नामक ग्रन्थके रचयिताका नाम।

वृहस्पति (सं० पु०) वृहतां वाचां पतिः। (पारस्करेति। पा ६।१।१५७ इति सुट् निपात्यते) अङ्गिराके पुत्र। ये देवोंके गुरु हैं, धर्मशास्त्र प्रयोजक और नवग्रहोंमें पञ्चम ग्रह हैं। पर्याय—सुराचार्य्य, गीष्पति, धीषण, गुरु, जीव, आङ्गिरस, वाचस्पति, चित्रशिखण्डिज, उतथ्यानुज, गोविन्द, चारु, द्वादशरश्मि, गिरीश, दिदिव, पूर्वफल्गुनीभव, सुरगुरु, वाक्पति, वचसाम्पति, इन्द्रेज्य, देवेज्य, वृहताम्पति, इज्य, वागीश, चक्षाः, दीदिवि, द्वादशकर, प्राक्फाल्गुन और गोरथ।

यह ग्रह पीला, सूर्य्यास्य, चतुर्भुज और पद्मस्थ है। इनका शरीर ६ अंगुल लम्बा है। चार हाथोंमें क्रमसे अक्ष, वर, कमण्डलु, और दण्ड धारण किये हुए हैं। ब्रह्मा इनके अधिदेवता और इन्द्र प्रत्यधिदेवता है। ये ईशानकोण, पुरुष, ब्राह्मण जाति, ऋग्वेद, सत्वगुण, मधुर रस, धनु और मीनराशि, पुष्यानक्षत्र, वस्त्र, पुष्परागमणि और सिन्धुदेशके अधिपति हैं। प्रातःकालमें ये प्रवल शुभग्रह, देवगृहस्वामी, वृद्ध, रक्तद्रव्यस्वामी; वातपित्तकफात्मक और वणिक् कर्मकर्त्ता रूपसे फलदाता हैं।

पुराणादिमें वृहस्पतिको देवगुरु, देवकुल, पुरोहित, मन्त्रपालक और त्रिदशचण्डी कहा है। इस कारण दानव द्वारा सुरनिग्रहकालमें उन्हें भी यथेष्ट कष्ट भुगतना पड़ा था।

ब्रह्मवैवर्त्तपुराणादिमें लिखा है, कि अङ्गिरामुनिपत्नी अपने कर्मके दोषसे मृतवत्सा हुई थी। उन्होंने ब्रह्माके आदेशानुसार सनत्कुमारके द्वारा श्रीकृष्णके उद्देशसे पुंसवन नामका व्रत किया। इस पर सन्तुष्ट हो सर्वयज्ञेश्वर हरि उस व्रतक्षीणा मुनिपत्नीके समीप

आ कर बोले, सुव्रते ! यज्ञफलस्वरूप मेरे वरसे तुमको मेरे वंशका एक पुत्र होगा। तुम्हारे गर्भमें मेरा यह पुत्र चिरजीवी, देवताओंका गुरु और ज्ञानवानोंमें श्रेष्ठ होगा। ( ब्रह्मव० पु० प्रकृतिख० १६ अ० ) ज्योतिर्विज्ञानका यह शुभग्रह बहुत दिनोंसे ही आर्य समाजमें परिचित और उनके द्वारा पूजित है। पुराणशास्त्रमें वृहस्पति जिस तरह देवगुरु रूपसे सम्मानित होता है सुप्राचीन ऋग्संहितामें भी वे उसी तरह देवशक्तिमें विराजित हैं। ११वें सूक्तके किसी किसी मन्त्रमें वे अकेले और किसी में इन्द्रके साथ देवतारूपमें स्तुत हुए हैं। समग्र संहितामें प्रायः १२० बार वृहस्पति और प्रायः ५० बार ब्रह्मणस्पति नाम पाये जाते हैं। ऋक् ४।४६।१—६ मन्त्रमें इन्द्र और वृहस्पतिको सोमपानके लिये आह्वान किया गया है। ४।५०।१-११ मन्त्रमें वृहस्पतिको फिर यज्ञरक्षाकर्त्ता, शब्द द्वारा बलका नाशकारी और भोग-प्रदाती और हव्यप्रेरिका गौओंके आह्वानकारी, सर्व-मय पिता, सर्वदेवतास्वरूप और अभीष्टवर्षी आदि विशेषणोंसे अलंकृत देखते हैं। उक्त संहितामें उनकी मूर्त्तिका जो रूप अभिव्यक्त है, उससे हम जान सकते हैं, कि वृहस्पति सप्तमुख और गमनशील तेजोविशिष्ट (४।५०।४), आह्लादक जिह्वाविशिष्ट (४।५०।१, १।१९०।१), तीक्ष्णशृंग ( १०।१५५।२ ), नीलपृष्ठ या स्निग्धाङ्ग, हिरण्यवर्ण और अग्निवर्ण ( ५।४३।१२ ), शतपक्ष या वाहनयुक्त, दीप्तिमान्, हित और रमणीय वाक्यविशिष्ट, शुचि ( ७।९७।५-७ ), वे वाणक्षेपी, सत्यरूप ज्याविशिष्ट, धनुर्द्धारी ( २।२४।८ ) अथर्व ( ५।१८।८-९ ), हिरण्यवर्ण इस्पात निर्मित कुठाराकृति आयुधधारी ( ७।९७।७ ), त्वष्टा कर्त्तृक शाणित लौहमय कुठार-व्यवहारकारी हैं। (१०।५३।९)। वे रथमें आरोहण कर राक्षसोंको वध और शत्रुओंको निर्जित करते हैं (१०।१०३।४) ; ये रथ ज्योति-विशिष्ट यज्ञप्रापक, भयानक, शत्रु हिंसक, राक्षस, नाशक, मेघभेदक और स्वर्गप्रदायक ( २।२३।३ ) है ! उज्ज्वल, वहनशील और आदित्यकी तरह ज्योतिःपूर्ण घोड़े उनको इस रथमें वहन करते हैं ( ७।९७।३ )।

वृहस्पति महान् आदित्यके परम उच्च आकाशमें आलोकसे प्रथम उत्पन्न हुए थे और शब्द द्वारा उन्होंने अन्धकारको दूर किया था (४।५०।४, १०।६८।१२), द्यावा-पृथ्वी वृहस्पतिदेवकी माता है ( ७।९७।८ और त्वष्टा उन के उत्पादक हैं (२।२३।१७)। दूसरी ओर वे देवोंके पिता हैं (२।२६।३) और उन्होंने कर्मकारकी तरह देवताओंको उत्पन्न किया था (१०७२।२)।

वृहस्पतिका पौरोहित्य सब पर विदित है ( २।४।९ ऐतरेय ब्रा० ) ८।२६।४, तैत्तिस ६।४।१०, शुक्लयजु २०।११ और ऋक् २।१ ३ मन्त्रमें उनको मन्त्रके अधिपति ब्रह्मणस्पति देव कहा गया है। प्राचीन द्युतिमान् मेधा-वियोंने उनको सबके "पुरोधा" रूपसे स्वीकार किया है (४।५०।१)। वे सोमके पुरोहित ( शतप० ब्रा० ४।१।२।४ ) है, देवोंके स्तुतिवाक्यरूप ब्रह्म (तैत्तिरीयसं० ३।२।९।१) हैं। उनके प्रसादके सिवा यज्ञफल लाभ नहीं होता (१।१८।७) उनके पठित मन्त्रमें इन्द्र; अग्नि; वरुण; मित्र, अर्यमा सदा सन्तुष्ट होते हैं। वे मन्त्र और छन्द गान कर धुलोकको व्यवस्त करते रहते हैं, अङ्गिराओंके साथ स्तोत्रकीर्त्तन करते हैं इससे वे गणपति कहलाते हैं। ( २।२३।१ ) मन्त्राधिपति और स्तोत्रकर्त्तासे हो वे वाच-स्पति हैं।

वेदमें उनका अग्निके साथ स्तव किया गया है। ( ३।२६।२ )। वे बलके पुत्र है ( १।४०।२ ) ; अङ्गीरस तनय होनेसे आङ्गिरस ( २।१०।४ ) हैं ; वे अन्नदाता, आकाश-पथमें परमधाममें निवासभूत ( १०।६७।१० ), अङ्गिरावंशीय वृहस्पति पर्वत द्वारा आवृत गौओंको बाहर कर देते हैं। उन्होंने इन्द्रकी सहायतासे वृत्र द्वारा आक्रान्त जलको आधारभूत जलराशिको अधोमुख कर दिया था। ( २।२०।१८ ) गोधनमुक्तिके समय उन्होंने ही पहले अन्धकारमें ऊषा और आलोक देखा था (१०।३८।४) ; पुरीको ध्वंस कर गुहा द्वारा उन्मोचन कर उन्होंने प्रातःकालमें सूर्य और सब गौओंको देखा था। वे असुरहन्ता असूर्या हैं ( २।२३।२ ), वे जगतके नियन्ता हैं ( २।२३।१८ ); उनकी ही आज्ञासे सूर्य और चन्द्र यथासमय विकशित होते हैं ( १०।६८।१० ), वे हो वृक्षोंके रसदाता हैं। ( १०।९७।१५ )

वेदके ये देवता ही पिछले युगमें ग्रहाधिकारी हुए थे ऋग्वेदमें उसका आभास मिलता है। ऋक १०।६८।११

मन्त्रमें लिखा है, कि "जैसे पिङ्गलवर्ण घोड़ेको विविध भूषणोंसे सज्जित करते हैं, उसी तरह पितास्वरूप देवताओंने गगनको सुसज्जित किया। उन्होंने अन्धकारको रात्रिमें रखा था और आलोकको दिनमें कर दिया। वृहस्पतिने पर्वत तोड़ कर गोधन प्राप्त किया।" तैत्तिरीय संहितामें (४।४।१०) वे तिष्यनक्षत्रके अधिष्ठातृ देवता रूपसे गृहीत हैं। वैदिककालके वृहस्पति जुपिटर ग्रहके प्रतिनिधित्वमें कल्पित हुए हैं। वे ही वृहस्पति ग्रहके (Jupiter) नेता हैं और कभी कभी स्वयं ग्रहरूपसे कीर्त्तित होते हैं। ग्रहपरिचालनके लिये उनके नीतिघोष नामका एक रथ है। यह रथ आठ घोड़ोंसे परिचालित होता है। वृहस्पति ग्रहका एक राशिमें भ्रमण करते करते ६० वर्ष (60 Year's cycle of Jupiter) अतिवाहित होता है। ज्योतिषशास्त्रमें यह वृहस्पतिचक्र नामसे विदित है। ग्रह देखो।

पौराणिक युगमें वृहस्पति ऋषिरूपसे वर्णित हैं। अङ्गिरा ऋषिके पुत्र होनेके कारण वे आङ्गिरस नामसे विख्यात है। देवताओंके उपदेष्टा आचार्य होनेसे वे अनिमिषाचार्य, वक्ता, इज्य और इन्द्रेज्य आदि नामोंसे पूजित हैं। सोम कौशलसे उनकी पत्नी तारादेवीको हरण कर ले गये। इसके लिये "तारकामय" युद्धका आरम्भ हुआ। उशना, रुद्र और दैत्य दानव सोमको पक्ष और इन्द्रके अधीन देवोंने वृहस्पतिका पक्ष अवलम्बन किया। उस युद्धमें वसुन्धरा कम्पित होने लगी। उन्होंने ब्रह्मासे जा कर अपनी दुरवस्थाकी बात कही। ब्रह्माको मध्यस्थतामें तारा स्वामीके पास लौट आई। किन्तु तारा इस समय गर्भवती थी। वृहस्पति और सोम दोनोंने ताराके गर्भसे उत्पन्न बालकको पानेका दावा किया। फिर विरोधकी सम्भावना देख ब्रह्मा वहां आये और उन्होंने तारासे पुत्रके प्रकृत पिताकी बात पूछी। उस समय ताराने सोमको ही गर्भज सन्तानका पिता कहा। इसो पुत्रका नाम बुध है। बुध देखो।

स्कन्दपुराणमतसे वृहस्पति पीले हैं। वे देवोंके पुरोहित हो एक बार देवोंको विपद्ग्रस्त करनेमें कुण्ठित नहीं हुए। मत्स्यपुराण, भागवतपुराण और विष्णुपुराण आदिमें वृहस्पतिके पृथ्वीदोहनकी बात है। उतथ्य-वनिता ममताके गर्भमें उनको भरद्वाज नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। भरद्वाज देखो।

द्वितीय मन्वन्तरमें वृहस्पति नामक और ऋषिका नाम मिलता है। यह एक धर्ममतका प्रवर्त्तक है।

अन्यान्य विवरण पवर्गके वृहस्पति शब्दमें देखो।

**वृहस्पतिचक्र** (सं० क्ली०) वृहस्पतेश्चक्रम्। लोगोंके शुभाशुभके निर्णयार्थ वृहस्पतिके सञ्चारकालोन अश्विन्यादि २७ नक्षत्रयुक्त नराकृति चक्रविशेष। सञ्चार अर्थात् एक राशिसे दूसरी राशिमें या नक्षत्रसे दूसरे नक्षत्रमें जानेके समय वृहस्पति पहले जा कर जिस नक्षत्रमें अवस्थित होते हैं, उन नक्षत्रोंको ले कर चार नक्षत्र चक्रांकित पुरुषके शीर्षदेशमें विन्यास करना होगा। उसके बादके चार उसके दक्षिण हाथमें, उसके उत्तर कण्ठमें, उसके बाद पांच वक्षमें, इस तरह यथाक्रम दक्षिण और वाम पैरमें तोन तीन करके छः, इसके बाद बाएं हाथमें चार और नेत्रमें तीन यथायथभावसे विन्यस्त करना।

**वृहस्पतिचार** (सं० पु०) वृहस्पतिग्रहका सञ्चार।

**वृहस्पतिसूत्र** (सं० क्ली०) चार्वाकोंका मूलशास्त्र।

**वृ**, वरण या आवरण करना। क्यादि० उभ० सक-सेट्। लट् वृणाति, वृणीते।

**वे**—'वे' हिन्दीमें बहुवचन सर्वनाममें व्यवहृत होता है। 'वह' एकवचन, इसका बहुवचन वे होता है। आधुनिक हिन्दीजगत्में वे की जगह कुछ लोग वह ही व्यवहार करते हैं। जैसे हिन्दी बङ्गवासी, यह पत्र बहुत पुराना है। इसमें सदासे वे की जगह वह ही व्यवहृत किया जाता है। ऐसे ही और भो कितने ही लोग हैं, कि 'वे' को 'वह' ही लिखा करते हैं।

**वेआवर** (ब्यावर)—राजपूतानेके अजमेर मेरवाड़विभागका एक नगर।

वहांके लोग इसको नया नगर भी कहते हैं। अजमेर मेरवाड़ा विभागके अंग्रेज कमिश्नरने सन् १८३५ ई०में इस नगरको सेनानिवासके सन्निकट बसाया था। मेवाड़ राजधानी उदयपुर और मारवाड़ राजधानी योधपुरके मध्य स्थानमें रहनेसे यह स्थान बहुत जल्द एक प्रधान वाणिज्यकेन्द्रमें परिणत हो गया और धनजनसे पूर्ण हो कर शीघ्र ही श्रीवृद्धिसम्पन्न हो उठा।

नगरके चारों ओर पत्थरको चहारदीवारी है और इसके भीतरकी प्रायः सभी इमारतें पक्की हैं। राह, घाट सभी परिष्कार हैं। राहोंके दोनों ओर शायेदार पेड़ लगाये गये हैं। नगरमें नानाश्रेणीके दुकानदारों और व्यवसायियोंका वास है। नगरकी प्रतिष्ठाके समय दुकानदारोंके सुभीतेके लिये उनके आवेदनके अनुसार ही श्रेणी विभागके साथ दुकानोंको भी पृथक् पृथक् स्थापित किया गया है।

यहां कपासका बहुत बड़ा कारबार है। यहां रूईकी गांठ बांधनेके लिये हाइड्रालिक मशीनें है, जिसे 'कटनप्रेस' (Cotton Press) कहते हैं। सिवा इसके लौहनिर्म्माण के लिये भी बहुत बड़ा कारखाना है। यह लौहपात्र और यहांके छपे कई तरहके रङ्गीन कपड़े यहांसे बाहर रफ्तनी किये जाते हैं। पहले वहां अफीम भी पैदा की जाती थी। यहांका व्यवसाय ही मुख्य है।

वेकट (सं० पु०) १ एक तरहकी मछली, भाकुर। २ युवक। ३ वैकटिक। ४ मसखरा, विदूषक। ५ जौहरी।

वेकास (वैकास्)—पाश्चात्य जगत्की प्राचीन जातियोंकी पूजित एक देवमूर्त्ति। प्राचीन यूनानियोंमें ये ज्यूसके पुत्र देवनिसस, लेटिन जातिके वेकास (Bacchus) और मिस्रवासियोंके ओसिरिस हैं। पाश्चात्य जगत्में वेकासके सम्बन्धमें प्रचलित किंवदन्तियोंकी पर्यालोचना करने पर मालूम होता है, कि मानो वहां बहुतेरे वेकास विद्यमान हों। वेकासने काड्मास राजतनया सिमिली-के गर्भसे और 'जुपिटर' वृहस्पतिके औरससे जन्म लिया था। मिस्रीय किंवदन्तियोंका अनुसरण करनेसे मालूम होता है, कि युवराज वेकास यौवनकालमें नाक्सस द्वीप-में एक दिन सो रहे थे। इस अवस्थामें कितने ही मल्लाह उनको अपहरण कर ले गये। इस पर उन्होंने क्रुद्ध हो कर उन मल्लाहोंको श्राप दिया, इसलिये वे सबके सब मछली हो गये। यहांसे ही वेकासकी दैवी-शक्तिका परिचय मिला। उन्होंने अपने पुण्यबलसे और पिताकी सम्मतिक्रमसे माता सिमिलीको नरकसे उद्धार कर स्वर्ग भेजा था। उस समयसे वे 'साइओन' नामसे विख्यात हुए। इसके बाद वेकास पूर्वाभियान-में गमन कर उस देशके अधिवासियोंको द्राक्षाकर्षण और मधु आहरण करनेकी शिक्षा दे गये। इसी कारण वे मद्यपायी जाति देवता रूपसे पूजित हुए। वेकास-के उत्सव अर्गिंज, केनिफोरिया, फालिका, वाकानालिया या देवनिसिया नामसे पाश्चात्यजगत्में विदित हुए। दनायुस और उनकी कन्याओंने मिस्रसे यह पूजा यूनानमें जारी की। इस उत्सवमें लोग अत्यधिक मद्यपान करते थे। और तो क्या—वे आत्मविस्मृत हो अनेक निन्दित कर्म करनेमें भी कुण्ठित होते न थे। ईसासे १८० वर्ष पहले वेकासप्रवर्त्तित उत्सवको दुर्दशा-का अवलोकन कर रोमगवर्नमेण्टने इसको बन्द कर देनेकी आज्ञा प्रचारित की।

वेकासपूजामें जो रमणियां पुरोहितके कार्यमें लिप्त रहती थीं, उत्सवभेद और देशभेदसे वे विभिन्न वस्त्र पहनती थीं। परिच्छदके तारतम्यानुसार वे मेनाडिस, थायाडिस, वेकाण्टिस, मिमालोनाडिस, वासाराइडिस आदि नामोंसे विदित थीं। मिस्रवासी उनकी तृप्तिके लिये गृहके द्वार पर शूकरकी बलि देते थे। अधिकांश स्थलोंमें बकरेकी ही बलि देखी जाती थी। क्योंकि बकरेका वंश द्राक्षालताके नाश करनेमें सदा ही तैयार रहते थे। प्लिनिका कहना है, कि देवताओंमें इनका मस्तक मुकुटालंकृत, कामदेवकी तरह सुरम्य और कुञ्चित केशकलापमें मस्तक समाच्छादित रहता था, मानो चिरयौवन इस मुखचन्द्रमें सदा विराजमान था। कभी तो वे शृङ्ग हाथमें विराजित देखे जाते थे। इस शृङ्गके सम्बन्धमें पाश्चात्य जगत्में किंवदन्ती है, कि वेकासने बैलोंसे भूमिकर्षण (खेत जोत कर) किया था, उसीके निदर्शन-स्वरूप उन्होंने हाथमें शृङ्ग धारण किया है। फिर कोई कोई कहते हैं, कि लाइबियाके मरुक्षेत्र-में जब वे ससैन्य उपस्थित हो निदारुणतृष्णासे कातर और मृतप्राय हुए थे, उस समय उनके पिता जुपिटर (वृहस्पति) ने भेड़का रूप धारण कर उनके जलपानकी सुविधा कर दी थी। उस घटनाके कृतज्ञतास्वरूप वे शृङ्गधारी हुए हैं। दियोदोरसने जो तीन तरहकी वेकास-की मूर्त्तिका उल्लेख किया था, उनमें (१) भारतविजयी वेकास दीर्घश्मश्रुसमन्वित अर्थात् लम्बी दाढ़ीदार, (२) जुपिटर और प्रसार्पाइनके पुत्र शृङ्गधारी वेकास और

(३) जुपिटर और सिमिलिके पुत्र थेविसका वेकास। सिसरोके लिखे अनुसार (१) प्रसार्पाइनके पुत्र, (२) नेसुसके पुत्र, (३) केप्रियासके पुत्र। इन्होंने भारतमें अपना प्रभुत्व विस्तार किया था। (४) थिओनी और नेसुसके पुत्र, (५) जुपिटर चन्द्रके पुत्र।

वर्त्तमान मिस्रकी राजधानी कायरो नगरसे ३ सौ मील दक्षिण-उत्तर मिस्रके शिवा नामक ओयसिसमें अनुमान १८०० ईसासे पूर्व प्रतिष्ठित जुपिटर (वृहस्पति)-के मन्दिरका ध्वस्तनिदर्शन निपतित है।

पाश्चात्य-जगत्‌में नानारूपसे लिङ्गरूपकी उपासना होती है। कभी तो वे भीरु रमणीजनोचित सुकुमार युवक, मस्तकमें द्राक्षा या आइभि लताका किरीट, हाथमें त्रिशूल रहता है। व्याघ्र और सिंह उनके प्रियवाहन और मागदाई पक्षी उनकी अतिप्रिय वस्तु है। उन्होंने व्याघ्रचर्मसे आवृत हो कर भारतविजयके लिये यात्रा को थी। कभी तारकामण्डित भूगोल पर उपविष्ट मूर्त्तिमें वे सूर्य या ओसिविस कह कर पूजित होते हैं। भारत-भ्रमणकारी अनेक यूनानी ग्रन्थकारोंने हिन्दू जातिके उपास्य एक वेकासका उल्लेख किया है। हो सकता है, कि वे भारतवर्षमें महादेवको लिङ्गपूजाके साथ यूनानी वेकासकी लिङ्गमयी देवमूर्त्तिका सादृश्य देख कर ऐसा निर्णय कर गये हों।

वेकासी (मौलाना)—एक मुसलमान-कविका नाम। ये सम्राट् अकबरके समय जीवित थे।

वेकुक—मुसलमानोंके एक फिर्केका नाम। धर्मप्रतारक एक मुसलमान नकली फकीर इसके चलानेवाले थे। १८वीं सदीके पहले भागमें इस व्यक्तिने दिल्ली राजधानी-में उपस्थित हो कर जनसाधारणमें घोषणा प्रचारित की, कि मैंने ही यह अभिनव कुरान पाया है। इसमें धर्मका सार लिपिवद्ध है। इस कुरानका भाव स्वयं ईश्वरने व्यक्त किया है, इत्यादि। लोग यह बात सुन और ग्रंथके मर्म और मूलतत्त्वसे अवगत हो कर शीघ्र उसके चेले बन गये। देखते देखते इस नये कुरानवालों-का एक सम्प्रदाय कायम हुआ। इस सम्प्रदायके गुरु या आचार्य वहांके मौलवी वेकुक नामसे पुकारे जाते हैं और इनके चेले फरायुद। उक्त नकली मुसलमान फकीरने प्राचीन फारसीकी एक किताबसे कितने ही वचन उद्धृत कर जो अपने मतके अनुकूल थे, अपनी कल्पनासे इस नकली कुरानकी सृष्टि की थी।

वेक्षण (स० क्ली०) अव-ईक्ष-ल्युट्, अवस्यादिलोपः। अवेक्षण, अच्छी तरह खोजना या ढूंढ़ना।

वेग (सं० पु०) विज-घञ्। १ प्रवाह। पर्याय—ओघ, वेणी, धारा, जव, रंह, तर, रय, स्यद। २ महा-कालफल। ३ रेतः, शुक्र। (हेम) ४ मूत्रविष्ठादिकी निर्गम प्रवृत्ति। ५ न्यायके अनुसार २४ गुणान्तर्गत गुणविशेष, संस्कार गुण, वेगाख्य संस्कार। क्षिति, जल, तेज, वायु और मनः इनमें वेगाख्य संस्कार-की विद्यमानता देखी जाती है। (भाषापरिच्छेद)

वेग शब्दका साधारण अर्थ गति है। न्यायके अनुसार नौ द्रव्योंमें उक्त क्षित्यादि पांच ही गतिशील है अर्थात् जगत्‌में जितने प्रकारके गतिविशिष्ट पदार्थ दिखाइ देते हैं, उन सवोंमें उल्लिखित पांच द्रव्योंका वेग अन्यतम अंश है। यह वेग स्थूलदृष्टिमें कुछ तो जागतिक पदार्थमें स्वतःप्रवृत्त और कुछ काल और कारणान्तर सापेक्ष अवस्थामें विद्यमान देखा जाता है। ग्रहनक्षत्रादिका वेग मूलमें स्वतःप्रवृत्त है। किन्तु कारणान्तरमें इनमें किसी किसीके वेगकी ह्रास-वृद्धि होती रहती है। क्षिति, जल, वायु और अग्नि आदि तेजः हैं, इन सवोंका वेग कारणान्तरसापेक्ष है। शरीर, मन और मनका वेग काल और कारणान्तरसापेक्ष है। जलका वेग साधारणतः नीचेकी ओर, कारणान्तरमें ऊपर-को और तिर्य्यग्‌भावसे भी हो सकता है। मूल बात है, कि कारणान्तरसे जिन वेगोंकी उत्पत्ति होती है, उनकी ह्रास-वृद्धि और दिक्‌विदिक्‌के सम्बन्धमें कुछ निर्देश नहीं है। वे नियत हो तत्प्रवर्त्तक कारणके अनुवर्त्ती हैं।

सुविधाके अनुसार सांसारिक और शारीरिक कार्य्य-के उन्नतिसाधनके लिये हमें कितने वेगोंकी परिवृद्धि और कितने ही वेगोंका निरोध करना पड़ता है। सोच-विचार कर देखनेसे जगत्‌की उन्नतिका कारण भी वेग है और अवनतिका कारण भी है। यथार्थ दिग्‌निर्णय कर वेगके प्रवर्त्तन कर सकने पर ही जगत्‌में उन्नति-

लाभ किया जा सकता है। दिग्‌हारा हो कर अयथाभावसे वेगका परिचालन ही अवनतिका कारण है। दिग्‌निरूपण करनेमें समर्थ हो कर ही आर्य ऋषियोंने जगत्‌में शीर्षस्थान अधिकार किया था और वर्त्तमान पाश्चात्य विज्ञानविद्‌ पण्डित एकमात्र तेजोवेगके कार्यकारित्वको पर्यालोचना करके ही आज शिल्पनैपुण्यमें जगत्‌के शीर्षस्थान पर चढ़नेमें उद्यत हो रहे हैं।

किसी अभिलषित वस्तुके प्रति मनका एकान्त वेग होने पर यदि कारणान्तरसे वह अप्रतिहत हो, तो लोगोंके मनमें उस समय क्रोधवेगकी उत्पत्ति होती है, क्रोधप्रदर्शनका स्थानाभाव होनेसे मोह उपस्थित होता है। इससे ही स्मृतिभ्रंश होता है, स्मृतिभ्रंशसे बुद्धिनाश और अन्तमें जीवन तक नष्ट हो या न हो लोगोंको मृत्यु तुल्य होना पड़ता है। अतएव इन सब अवस्थाओंमें मनको क्रम क्रमसे संयत कर विषयान्तरमें अर्थात्‌ सद्विषयमें लिप्त करना कर्त्तव्य है। सिवा इसके शास्त्रान्तरमें और भी जिस जिस विषयके वेगनिरोधसे जो सब अनिष्ट हो सकता हैं, नीचे क्रमशः उनका उल्लेख किया जाता है।

चरकमें लिखा है, कि मल, मूत्र, शुक्र, वायु, कै, हफानी, उद्गार, जुभाई, क्षुधा, पिपासा, अश्रु, निद्रा और श्रम जनित विश्वास—इन सबका वेग रोकना न चाहिये; मलवेग रोकनेसे पक्वाशय और मस्तकमें शूलवत्‌ वेदना होती है। मल और अधोवायुके रोधमें पैरको पिंडलियोंमें दर्द और उदराध्मान—ये सब लक्षण दिखाई देते हैं। इससे स्वेदक्रिया, अभ्यङ्ग, अवगाहन, गुह्यमें फलवर्त्तिप्रयोग, वस्तिकर्म और वातानुलोमक अन्नपानादि हितकर है। मूत्रवेग धारण करनेसे मूत्राशयमें और लिङ्गमें शूलवत्‌ वेदना, मूत्रकृच्छ्र, शिरःपीड़ा व्यथा निवन्धन देहमें नमन ( झुकना ) और वङ्‌क्षणद्वयमें आकर्षणवत्‌ यन्त्रणा, ये सब लक्षण दिखाई देते हैं। ऐसी अवस्थामें स्वेदक्रिया, अवगाहन, अभ्यङ्ग, घृतका अवपीड़ ( नस्यविशेष ) और अनुवासन, निरूहण और उत्तरवस्ति—ये तीन तरहके वस्तिकर्म करने चाहिये। शुक्रवेग धारण करने पर लिङ्गमें और अण्डकोषमें वेदना, अङ्गमर्द, हृदयमें व्यथा और मूत्रकी विवद्धता होती है। इन सब लक्षणोंके दिखाई देने पर अभ्यङ्ग, अवगाहन, मदिरापान, कुक्कुटमांस, शालीधानका चावल, दुग्ध और निरूह हितकर है। अवस्थाविशेषमें इसमें मैथुन क्रिया भी प्रशस्त है।

अधोवायुका वेगधारण करने पर वात, मूत्र और पुरीषके अप्रवर्त्तन, उदराध्मान, क्लान्ति, उदरमें वेदना और तोंद शूलादि अन्यान्य वातज पीड़ा होती है। इस रोगमें स्नेह, स्वेद, फलवर्त्ति और वातानुलोमक अन्नपान और वस्ति प्रशस्त है। वमनका वेगधारण करनेसे कण्डु, कोठ, अरुचि, व्यङ्ग, शोथ, पाण्डुरोग, ज्वर, कुष्ठ वमनवेग और विसर्प—ये सब उपद्रव उपस्थित होते हैं। इस अवस्थामें भोजनके बाद वमन, धूमपान, उपवास, रक्तमोक्षण, रुक्ष अन्न और पानीय, व्यायाम और विरेचन ( जुलाब लेना ) कर्त्तव्य है। क्षाव अर्थात्‌ हफनीका वेग धारण करनेसे मन्यास्तम्भ, शिरःशूल, अर्दित रोग, अर्द्धावभेदक, ( अधकपारी ) और इन्द्रियदौर्बल्य—ये सब लक्षण दिखाई देते हैं। इससे मस्तकमें तैलाभ्यङ्ग और वातघ्न धूम, नस्य और खाद्य तथा आहारके बाद घृतपान हितकर है। उद्गारवेगेरद्‌ निरोधमें हिचकी, खांसी, अरुचि, कम्प, हृदय और वक्षस्थलकी विवद्धता, ये लक्षण उपस्थित होते हैं, किन्तु इनमें हिचकी रोगकी चिकित्सा करनेसे सब उपसर्ग हो नष्ट हो जाते है। जुभाई रोकनेसे देहके विनमन, आक्षेप, पर्वोंके आकुञ्चन, स्पर्शशक्तिका विलोप, शीतजनित कम्पन, और विना शीतके भी हाथ पैरमें कंप कपी आदि लक्षण दिखाई देते हैं। इस रोगमें वातघ्न औषध और पाचनादि व्यवस्थेय है। क्षुधाका वेग रोध करनेसे देहकी कृशता, दुर्बलता, विवर्णता, अङ्गमर्द, अरुचि और देहका घूमना, ये सब लक्षण दिखाई देते हैं। इसमें स्निग्धाक लघु भोजन करना चाहिये। पिपासा रोकनेसे कण्ठ और मुख सूख जाता, वधिरता, श्रान्तिबोध, श्वास और हृदयमें व्यथा उपस्थित होती है। इस अवस्थामें शीतल तर्पण अर्थात्‌ मन्थ, यवागू आदि शीतल पथ्य देना चाहिये।

शोकादिजनित अश्रुवेग धारण करनेसे नासास्राव,

"वन्दे सिन्दूरवर्णं मणिमुकुटलसच्चारुचन्द्रावतंसं
भालोद्यन्नेत्रमीशं स्मितमुखकमलं दिव्यभूषाङ्गरागं
वामोरुन्यस्तपाणेररुणकुवलयं सन्दधत्याः प्रियाया
वृत्तोत्तुङ्गस्तनाग्रे निहितकरतलं वेदटङ्केष्टहस्तं ॥"

८। मृत्युञ्जयका रूप—

"चन्द्रार्काग्निविलोचनं स्मितमुखं पद्मद्वयान्तस्थितं।
मुद्रापाशमृगाक्षसूत्रविलसत्पाणिं हिमांशुप्रभं।
कोटीरेन्दुगलत्सुधाप्लुततनुं हारादिभूषोज्ज्वलं
कान्त्या विश्वविमोहनं पशुपतिं मृत्युञ्जयं भावयेत् ॥"

९। महेशका रूप—

"कैलासाद्रिनिभं शशाङ्कसकलस्फुर्ज्जज्जटामण्डितं
नासालोकनतत्परं त्रिनयनं वीरासनाध्यासिनं।
मुद्राटङ्ककुरङ्गजानुविलसत्पाणिं प्रसन्नाननं
कक्षावद्धभुजङ्गमं मुनिवृतं वन्दे महेशं परं।"

१०। दक्षिणामूर्त्तिका रूप—

"स्फटिकरजतवर्णं मौक्तिकीमक्षमाला-
ममृतकलसविद्याज्ञानमुद्राकराग्रैः।
दधतमुरगशूलं चन्द्रचूड़ं त्रिनेत्रं
विधृतविविधभूषं दक्षिणामूर्त्तिमीड़े।"

११। नीलकण्ठका रूप—

"बालार्कयुततेजसं धृतजटाजूटेन्दुखण्डोज्ज्वलं
नागेन्द्रैः कृतभूषणैर्ज्जपवटीशूलं कपालं करः।
खट्वाङ्गं दधतं त्रिनेत्रविलसत् पञ्चाननं सुन्दरं
व्याघ्रत्वक्परिधानमब्जनिलयं श्रीनीलकण्ठं भजे।"

१२। अर्द्धनारीश्वर यथा—

"नीलप्रवालरुचिरं विलसत्त्रिनेत्रं
पाशारुणोत्पल-कपालकशूलहस्तं।
अर्द्धाम्बिकेशमनिशं प्रविभक्तभूषं
बालेन्दु-बद्धमुकुटं प्रणमामि रूपं।"
रक्ताभमिन्दुसकलाभरणं त्रिनेत्रं
खट्वाङ्गपाशसृणिशुभ्रकपालहस्तं।
वेदाननं निविड़नासमनर्घ्यभूषं
रक्ताङ्गरागकुसुमांशुकमीशमीड़े।"

१३। पञ्चानन यथा—

"घण्टाकपालसृणिमुण्डकृपाणखेट-
खट्वाङ्गशूलडमरुमभयन्दधानं।
रक्ताम्बुमिन्दुसकलाभरणं त्रिनेत्रं
पञ्चाननाब्जमरुणांशुकमीशमीड़े।"

१४। अघोरका दूसरा रूप—

"सजलघनसमाभं भीमदंष्ट्रं त्रिनेत्रं
भुजगधरमघोरं रक्तवस्त्राङ्गरागं।
परशुडमरुखड्गान् खेटकं वाणचापौ
त्रिशिखनरकपाले विभ्रतं भावयामि।"

१५। पशुपतिका रूप—

"मध्याह्नार्कसमप्रभं शशिधरं भीमाट्टहासोज्ज्वलं
त्र्यक्षं पन्नगभूषणं शिखिशिखाश्मश्रुस्फुरन्मूर्द्धजं।
हस्ताब्जैस्त्रिशिखं समुन्दरमसिं शक्तिन्दधानं विभुं
दंष्ट्राभीमचतुर्मुखं पशुपतिं दिव्यास्त्ररूपं स्मरेत्।"

१६। नीलग्रीवका रूप—

"उद्यद्भास्करसन्निभं त्रिनयनं रक्ताङ्गरागस्रजं
स्मेरास्यं वरदं कपालमभयं शूलन्दधानं करैः।
नीलग्रीवमुदारभूषणशतं शीतांशुचूड़ोज्ज्वलं
वन्दे कारुणवाससं भयहरं देवं सदा भावयेत्।
ध्यायेन्नीलाद्रिकान्तं शशिसकलधरं मुण्डमालं महेशं
दिग्वस्त्रं पिङ्गकेशं डमरुमथ सृणिं खड्गपाशाभयानि।
नागं घण्टां कपालं कलसरसिरुहैर्व्बिभ्रतं भीमदंष्ट्रं
सर्पाकल्पं त्रिनेत्रं मणिमयविलसत्किङ्किनीनूपुराढ्यं"

१७। चण्डेश्वर—

"चण्डेश्वरं रक्ततनुं त्रिनेत्रं रक्तांशुकाढ्यं हृदि भावयामि।
टङ्कं त्रिशूलं स्फटिकाक्षमालां कमण्डलुं विभ्रतमिन्दु-
चूड़म् ॥"

शिवक (सं० क्ली०) १. कील, काँटा। २ खूँटा।

शिवकर (सं० पु०) शिवस्य करः। १ जैनोंके चौवीस जिनोंमेंसे एक जिनका नाम। (त्रि०) २ मङ्गल कारक, भलाई करनेवाला।

शिवकर्णी (सं० क्ली०) कार्त्तिकेयकी एक मातृकाका नाम।

शिवकवि—१ एक भाषाके कवि। ये देउतहा जिला गोंडाके रहनेवाले थे। इनका जन्म सं० १७६६में हुआ था। ये वन्दीजन थे। असोथरके शम्भु कविसे इन्होंने काव्यशास्त्रका अध्ययन किया था। ये जगत्-सिंह विसेनके यहां रहते थे। इन्होंने जगत्सिंहको काव्यमें प्रवीण बनाया था। इनके बनाये रसिकविलास,

अलङ्कारभूषण और पिङ्गल ये तीन उत्तम ग्रन्थ भाषा साहित्यमें हैं।

२ एक दूसरे बन्दीजन। ये बिलग्रामके निवासी थे। सं० १७६५ में इनका जन्म हुआ था। इन्होंने शृङ्गारविषयक रसनिधि नामक एक ग्रन्थ लिखा है।

शिवकाञ्ची (सं० स्त्री०) पुरीविशेष, दक्षिण भारतका एक प्रसिद्ध नगर। कृष्णा और पोलर नदीके बीचमें स्थित करमंडलके एक भागकी राजधानी कांची थी। इसके दो हिस्से हैं—एक विष्णुकांची और दूसरा शिवकांची। शिवकांची उत्तरकी ओर है। दक्षिण भारतके शैवोंका यह एक प्रधान तीर्थ और सप्तपुरियोंमेंसे एक है। विशेष विवरण काञ्ची और काञ्चीपुरमें देखो।

शिवकान्ता (सं० स्त्री०) शिवस्य कान्ता। शिवकी पत्नी, दुर्गा।

शिवकान्ती (सं० स्त्री०) तीर्थभेद।

शिवकामदुघा (सं० स्त्री०) नदीभेद।

शिवकारिन् (सं० त्रि०) शिवं कर्त्तुं शीलमस्य कृ णिनि मङ्गलकारी, कल्याण करनेवाला।

शिवकारिणी (सं० स्त्री०) १ शिवा, दुर्गा। २ मङ्गलकारिणी।

शिवकाशी—मन्द्राज-प्रेसिडेन्सीके तिन्नेवल्ली [illegible] सतूर तालुकके अन्तर्गत एक नगर। [illegible] ९° २७′ १०″ पू० तथा देशा० ७७° ५६′ २०″ हिये; मलपड़ता है। यहां तमाकूका विस्तृत कारबार [illegible] वेदना

शिवकिङ्कर (सं० पु०) शिवस्य किङ्करः। [illegible] लियोंमें [illegible] या दूत। [illegible] हैं।

शिवकीर्त्तन (सं० पु०) शिवं सुखकरं, कीर्त्तनं यस्य। १ भृङ्गरीट। २ विष्णु। ३ वह जो शिवका कीर्त्तन करता हो, शैव।

शिवकुण्ड (सं० क्ली०) ग्रामभेद, एक गाँवका नाम।

शिवकेसर (सं० पु०) एक प्रकारका गुल्म।

शिवकोपमुनि (सं० पु०) एक ग्रन्थकारका नाम।

शिवक्षेत्र (सं० क्ली०) शिवस्य क्षेत्रं। शिवका अधिष्ठित स्थान, कैलास, काशी, श्मशान।

शिवगङ्गा (सं० स्त्री०) नदीभेद। शिवजीके मन्दिरके समीप जो नदी या पुष्करिणी रहती हैं, उसे शिवगङ्गा कहते हैं।

शिवगङ्गा—१ मन्द्राजप्रदेशके मदुरा जिलान्तर्गत एक जमींदारी। भूपरिमाण १२२० वर्गमील है। पहले यह रामनादके सेतुपतियोंके अधिकारमें था। सेतुपति कुट्ट तेवनने करीब १७३० ई०में नलकोट्टईके अधिपति पलेगर सरदारसे शेषवर्ण तेवनको अपने राज्यका दो पञ्चमांश प्रदान किया। तभीसे यह रामनादके हाथसे जाता रहा। १७७२ ई०में अंगरेज सेनापति कर्नल योसेफ स्मिथने पलेगर सरदारोंका अधिकृत समस्त प्रदेश हस्तगत किया। इस समय कलैयाके कोविल-दुर्गसे पलायित राजा अंगरेजोंके हाथ मारे गये तथा रानीने अपने आत्मीयवर्गसे परिवृत हो दिण्डिगलमें भाग कर हैदरअलीकी शरण ली। इसके बाद अंगरेजोंने रानीको शिवगङ्गा सम्पत्ति लौटा दी, किन्तु १८०० ई०में रानीके अपुत्रक अवस्थामें मरनेसे अंगरेज गवर्मेण्टने १८०१ ई०के जुलाई मासमें उदय तेवान नामक एक व्यक्तिके साथ उस सम्पत्तिका बन्दोबस्त कर दिया। १८०३ ई०में उसका राजस्व निर्द्धारित हुआ।

२ उक्त सम्पत्तिका प्रधान नगर। यह अक्षा० ९° ५१′ उ० तथा देशा० ७८° ३१′ ५०″ पू० मथुरा नगरसे २५ मील पूर्वमें अवस्थित है।

शिवगङ्गा—महिसुर राज्यके बङ्गलूर जिलान्तर्गत एक शैल। यह अक्षा० १३° १०′ उ० तथा देशा० ७७° १७′ पू० समुद्रपृष्ठसे ४५९९ फुटकी ऊंचाई पर अवस्थित है। इस पर्वतके साथ हिन्दू जातिकी देवलीलाके अनेक उपाख्यान संसृष्ट हैं। इस सम्पर्कमें इसके ऊपर बहुतसे मन्दिर भी शिलालिपिसे युक्त देखे जाते हैं। पर्वतके पूर्वांशका बाह्य गठन वृष जैसा, पश्चिमांश गणेश जैसा, उत्तरांश सर्प जैसा और दक्षिणांश लिङ्ग जैसा है। यहांका गङ्गाद्वारेश्वर और होण्ण-देवम्मा दवदेवीका मन्दिर उल्लेखयोग्य है। यह उत्तरकी ओर अवस्थित है। पूर्व विभागमें लिङ्गायत-सम्प्रदायका एक मठ है। पर्वतके उत्तरपादमूलमें शिवगङ्गा ग्राम है। यहां रथोत्सवमें खूब धूमधाम होती है।

शिवगण (सं० पु०) शिवस्य गणः। १ शिवका अनुचर, शिवकिङ्कर। २ राजभेद, एक राजाका नाम।

शिवगति (सं० पु०) जैनोंके अनुसार एक अर्हत्का नाम।

शिवगिरि (सं० पु०) कैलासपर्वत।

शिवगिरि—मन्द्राज प्रसिडेन्सीके तिन्नेवल्ली जिलेमें शङ्करनै नार्कैल तालुकके अन्तर्गत एक नगर। यह अक्षा० ६° २०´ २०´´ उ० तथा देशा० ६७° २८´ पू० तक विस्तृत है। यह शिवगिरि जमींदारीका सदर है। यहांके जमींदार अंगरेज सरकारको वार्षिक ५४५८०) रुपये कर देते हैं।

शिवगुरु (सं० पु०) शङ्कराचार्यके पिताका नाम जो विद्याधिराजके पिता थे।

शिवघर्मज (सं० पु०) शिवघर्माज्जायते इति-जन-ड। मङ्गलग्रह।

शिवङ्कर (सं० त्रि०) १ मङ्गलकर्त्ता, कल्याण करनेवाला, पर्याय—क्षेमङ्कर, अरिष्टताति, शिवताति। (पु०) २ असि, तलवार। ३ शिवका एक गण। ४ रोग फैलानेवाला एक असुरका नाम। ५ एक प्रकारका बालग्रह।

शिवचतुर्दशी (सं० स्त्री०) शिवप्रिया चतुर्दशी। चतुर्दशीमें होनेवाला शिवव्रत, फाल्गुनमासकी कृष्ण चतुर्दशी। इस दिन रातमें शिवके उद्देश्यसे व्रतानुष्ठान करना होता है, इसलिये इसे शिवचतुर्दशी कहते हैं।

शिवरात्रि शब्दमें विशेष विवरण देखो।

मत्स्यपुराणके मतसे अग्रहायण मासकी शुक्ला चतुर्दशी तिथिको शिवचतुर्दशी कहते हैं। मत्स्यपुराणके ८०वें अध्यायमें इस व्रतका विधान है। अग्रहायण मासकी शुक्ला त्रयोदशीके दिन एक बार भोजन कर दूसरे दिन चतुर्दशी तिथिमें उपवास करके महेश्वरके उद्देश्यसे यह व्रत करे। पूर्णिमाके दिन व्रतके बाद पारण करना होता है।

यह व्रत करनेसे अश्वमेध यज्ञ करनेका फल और ब्रह्महत्या आदि पातकसे मुक्तिलाभ होता है।

शिवचन्द्र—नवद्वीपके अधिपति कृष्णचन्द्रके पुत्र। इन्होंने अष्टादशोत्तरशत श्लोकी नामक एक सुन्दर देवीस्तोत्रको रचना को। कृष्णनगर और नदीया देखो।

शिवचन्द्रसिद्धान्त—उत्तरवङ्गके एक अद्वितीय पण्डित। इन्होंने राजशाही जिलान्तर्गत वैद्यबेलघरिया ग्राममें बङ्गला १२०४ सालको जन्मग्रहण किया। शिवचन्द्रके पिताका नाम रामकिशोर तर्कालङ्कार था। तर्कालङ्कार महाशयकी धर्म और दर्शनशास्त्रमें अच्छी व्युत्पत्ति थी। और तो क्या, शिवचन्द्रके गभीर पाण्डित्यके ये ही प्रथम और प्रधान सहाय थे।

शिवचन्द्रने वाराणसीधाममें रामकृष्णमिश्र या काका राम शास्त्रीको ही गुरु या आचार्य पद पर अभिषिक्त कर उन्हींसे अध्ययन करना शुरू कर दिया। वे अपने हाथसे सांख्य, पातञ्जल, मीमांसा, वेदान्त और ज्योतिषादि शास्त्र लिख कर अध्ययन करने लगे। प्रख्यातनामा ज्योतिर्विद् बापुदेव शास्त्री भी इन्हीं काकारामके छात्र थे। अतएव दोनों ही एक गुरुके शिष्य थे। बापुदेव शास्त्री शिवचन्द्रकी तीक्ष्ण बुद्धिमत्ताका विषय देख कर अनेक समय कहा करते थे, कि शिवचन्द्र जैसे बुद्धिमान् छात्रको उन्होंने बहुत ही कम देखा है। यथार्थमें शिवचन्द्रकी बुद्धिमें हीरेकी धार थी। पहले कहा जा चुका है, कि इनसे उत्थापित पूर्वपक्षादिका सदुत्तर देना बहुतोंके लिये कठिन था। यहां तक, कि गुरु काकाराम शास्त्री भी ठीक ठीक उत्तर नहीं दे सकते थे। शिवचन्द्रने असाधारण अध्यवसायके साथ पांच वर्ष तक रामकृष्ण मिश्रसे अध्ययन किया। इस समय मिश्र महाशय पश्चिमादि प्रदेशोंमें घूमने निकले। छात्र शिवचन्द्र भी उनके साथ थे, अतएव उन्होंने भी गुरुके साथ काश्मीर, गुजरात, पूना आदि नाना स्थानोंमें पर्यटन किया। इन सब विभिन्न स्थानोंमें रहते समय अनेक विद्वानोंके साथ शिवचन्द्रका शास्त्रवाद हुआ था। मिश्र महाशय शास्त्रमीमांसामें शिष्यकी अत्याश्चर्य क्षमता देख बड़े प्रसन्न हुए और उन्हें "सिद्धान्त"की उपाधि दी। तभीसे 'शिवचंद्र सिद्धान्त' नामसे परिचित हुए।

शिवचन्द्र भोलेभाले, विनयी और निरभिमानी थे। सनातन आर्यधर्ममें उनकी प्रगाढ़ भक्ति और श्रद्धा थी। जनकजननीको वे साक्षात् देवता समझते थे। वे बचपनसे ही अध्यापना और ग्रन्थरचनामें समय बिताते थे। इनके बनाये हुए अनेक संस्कृत ग्रन्थ आज भी विद्यमान हैं। उनमेंसे १७ महाकाव्य और खण्डकाव्य तथा १७ दर्शनादि हैं। जो सब दिघोरसाही जमींदार उनके अध्यापनाकार्यमें सहायता करते थे, उनका गुण ग्राम अपने ग्रन्थमें लिख कर ये उनके नामादि स्मरणीय कर गये हैं। कुछ ग्रन्थ इन्होंने पुटियाके राजा और कुछ

दिघापतियाके राजा दक्षरामके नाम पर उत्सर्ग किया है। साधारण पाठकोंकी जानकारीके लिये इनके कुछ ग्रन्थोंकी तालिका नीचे दी गई है।

१ सटीक सिद्धान्तचन्द्रिका श्लोकसंख्या प्रायः ६ हजार, २ सुधासिन्धु ( पाणिनि व्याकरणकी टीका ), ३ चण्डी दुर्व्यर्थव्याख्या (वाह्य और आध्यात्मिक), ४ गूढ़ भावार्थकाशिनी ( रुद्राध्यायटीका ), ५ विद्वन्मनोरञ्जनं काव्यम्, ६ वासुदेवविजयं महाकाव्यम्, ७ कालियदमनं काव्यम्, ८ कुलशास्त्रकौमुदी ( वारेंद्र कुलीन ब्राह्मणोंका कुलपरिचय ), ६ दोलयात्राविधिः, १० दुर्गोत्सवमें विसर्जनविधिः, ११ श्रीमद्भागवतविचारः इत्यादि।

पण्डित शिवचन्द्रका ७४ वर्षकी अवस्थामें बङ्गला १२२४ सालको देहान्त हुआ। आप स्वयं कुलशास्त्रज्ञ थे। अपने अपने ग्रन्थमें वंशपरिचय दिया है।

शिवजा ( सं० स्त्री० ) शिवलिङ्गी लता, पचगुरिया।

शिवज्योतिर्विद् ( सं० पु० ) एक प्रसिद्ध ज्योतिषी।

शिवज्ञ ( सं० त्रि० ) शिवं जानाति ज्ञा-क। मङ्गलज्ञ।

शिवज्ञान ( सं० क्ली० ) शिवस्य ज्ञानमस्यात्। शुभाशुभ कालबोधक शास्त्र। जिस समय यात्रादि कार्य्य अवश्य कर्त्तव्य है, अथच ज्योतिषोक्त दिन नहीं है, उस समय शिवज्ञानके मतसे यदि यात्रादि कार्य्य किये जायं, तो शुभ होता है। किंतु सावकाश स्थलमें ज्योतिषोक्त दिन देख कर यात्रा आदि कार्य्य करना ही उचित है। इस मतसे चार योग हैं, महेन्द्र, अमृत, शून्य और वक्र। इन चार योगोंमेंसे माहेन्द्रयोगमें यात्रा करनेसे विजयलाभ, अमृतयोगमें कार्य्यसिद्धि, वक्रयोगमें कार्य्यनाश और शून्ययोगमें मृत्यु या अपमान होता है। अतएव माहेन्द्र और अमृत ये दोनों ही योग श्रेष्ठ हैं। इन दो योगोंमें सभी कार्य्य करने होते हैं। योग माघ, फाल्गुन, चैत्र, वैशाख, श्रावण और भाद्रमासमें दिवा और रात्रिकालमें एक तरह तथा आश्विन, कार्त्तिक, अग्रहायण और पौषमासमें एक तरह तथा ज्यैष्ठ और आषाढ़ मासमें भी एक तरह होता है। प्रतिवारको यह भिन्न रूपसे हुआ करता है। इस प्रकार शिवज्ञान अनेक प्रकारका देखनेमें आता है।

माघ आदि मासमें रवि आदि वारमें कितना दण्ड करके यह योगादि होगा, उसका विषय नीचे एक तालिका में दिया गया है। इससे सहजमें जाना जायेगा, कि किस मासके किस वारमें कितना दण्ड तक यह योगादि होगा।

शिवज्ञान-दण्डादि जाननेका सहज उपाय।

वार और शिवज्ञान दण्डादिका आदि अक्षर ग्रहण किया गया है—

माघ, फाल्गुन, चैत्र, वैशाख, श्रावण और भाद्र मासका दिवादण्ड।

रवि मा २, अ ८, शू ८, मा २, व १०।
सोम अ ४, व ८, अ ६, व ६, मा ४, शू २।
मङ्गल व ४, शू २, अ ६, व ४, शू २, अ ४, शू २, अ ४, शू २।
बुध अ ४, व ६, अ ४, शू २, व ४, मा ४, अ ४, शू २।
वृह मा ४, शू २, व ६, मा ६, शू ४, व ४, शू ४।
शुक्र अ २, व २, अ ६, अ ६, शू ४, अ ४।
शनि शू ४, व ४, शू २, अ ८, शू ४, व ४, शू ४।

माघ, फाल्गुन, चैत्र, वैशाख, श्रावण और भाद्र मासका रात्रिदण्ड।

रवि शू २, मा २, अ ४, व ८, मा ८, शू ६।
सोम व २, अ ६, व ६, अ ८, शू ८।
मङ्गल अ २, व ४, शू २, अ ६, व ६, अ ४, व ४, शू २।
बुध शू २, अ ६, मा ४, व ४, शू ४, अ १०।
वृह व १४, शू ८, व ४, अ २, शू ६।
शुक्र व ४, अ ४, शू ४, मा २, व ६, शू ४, अ २, मा २, शू २।
शनि शू २, व ४, अ ६, व ४, अ ४, व २, अ ४, शू ४।

माघादि इन कई महीनोंमें दिवा भागके प्रथमसे रात्रिकालमें रात्रिके प्रथमसे मानना होगा।

आश्विन, कार्त्तिक, अग्रहायण और पौष मासका दिवादण्ड।

रवि शू २, अ ६, व ८, अ ८, शू २, मा २, शू २।
सोम अ ४, शू ४, अ ६, व १६।
मङ्गल अ २, व २, अ १०, व ६, शू ६, व ४।
बुध अ २, मा २, अ २, व ६, अ ६, शू २, मा ६, व ४।
वृह अ ४, व ४, शू ४, व ६, शू २, अ ४, व ६।
शुक्र अ २, व २, अ ६, व ६, अ ८, शू २, अ ४।
शनि अ २, व २, अ ६, व ६, अ ८, शू २, अ ४।

आश्विन, कार्त्तिक, अग्रहायण और पौष मासका रात्रिदण्ड।

रवि शू २, व ४, अ ४, व ६, अ ४, शू २, अ ८।

सोम व ६, अ ८, व ८, अ २, व ६।
मङ्गल मा ६, अ २, शू २, अ ६, व ४, मा ४, शू २, अ ४।
बुध व २, अ २, व ४, अ १६, व २, शू ४।
वृह शू २, अ ८, व ६, अ ८, शू २, अ ४।
शुक्र व २, अ ८, व ६, अ ८, शू २, अ ४।
शनि व १४, शू ८, व ४, अ २, शू ६।

ज्यैष्ठ और आषाढ़ मासका दिवादण्ड।

रवि शू ४, अ ६, व ६, अ ६, व ४, मा २, शू २।
सोम व ८, अ ४, शू ६, व ८, शू ४।
मङ्गल अ ६, शू ४, अ ६, व ६, मा २, अ २, मा २, शू २।
बुध शू २, व ४, अ ८, व ६, अ ८, शू ४।
वृह मा २, शू २, व ६, मा ४, शू ४, व ६, अ ६।
शुक्र शू २, मा २, व ६, मा २, शू ४, अ ६, व ४, शू ४।
शनि मा २, शू २, व ६, मा ६, शू ४, व ४, अ ६।

ज्यैष्ठ और आषाढ़ मासका रात्रिदण्ड।

रवि अ ४, शू ४, व ४, अ ६, व ८, शू ४।
साम व ८, अ ८, शू ४, अ ४, शू ४, मा २, शू २।
मङ्गल अ २, व ४, मा ४, शू ४, व २, अ ६, शू २, व ६।
बुध अ १०, शू ५, २, व ४, अ ४, शू १०।
वृह शू २, अ ६, शू २, व ४, शू २, अ ६, शू ४, अ ४।
शुक्र अ ६, शू २, व ४, शू ६, अ ६, शू २, अ ४।
शनि शू २, अ २, व ८, शू २, अ ६, शू ४, अ ६।

इस प्रकार दण्डादि निरूपण करके अमृतयोग और माहेन्द्रयोगमें यात्रादि करे। इसमें शुभ होता है।

शिवतन्त्र (सं० पु०) तन्त्रभेद।

शिवता (सं० स्त्री०) शिवस्य भावः तल्-टाप्। १ शिवका भाव या धर्म। २ मनुष्यके शिवमें लीन होनेकी अवस्था, मोक्ष।

शिवताति (सं० स्त्री०) कल्याणकारिणी। (हेम)

शिवतीर्थ (सं० क्ली०) तीर्थभेद। शिवनिर्मित तीर्थ, काशी। शिवने यह तीर्थ निर्माण किया है, इसलिये यह शिवतीर्थ नामसे प्रसिद्ध है।

शिवतेजस् (सं० क्ली०) पारद, पारा। (रसेन्द्रसार०)

शिवदत्त (सं० क्ली०) १ विष्णुका चक्र, सुदर्शन चक्र। (पु०) २ वासवदत्ता वर्णित एक व्यक्ति। ३ शिवकोषके प्रणेता।

शिवदत्तपुर (सं० क्ली०) नगरभेद।

शिवदारु (सं० क्ली०) देवदारु, देवदार।

शिवदास—बहुतेरे संस्कृत ग्रन्थकार। १ कथार्णव, बेतालपचीसी और शालिवाहनचरितके प्रणेता। २ जातकमुक्तावली और ज्योतिर्निबन्धसंग्रहकार। ३ मानवशुल्वसूत्रभाष्यके रचयिता। ४ कातन्त्रव्याकरणके उणादिसूत्रके टीकाकार। ५ एक प्राचीन कवि।

शिवदास सेन—एक आयुर्व्वेदवित् प्रसिद्ध पण्डित। ये पञ्चकोट या शिखरभूमके राजसभासद साङ्गसेनके प्रपौत्र-पुत्र अनन्तसेनके पुत्र थे। इन्होंने चक्रपाणिदत्तरचित चिकित्सासंग्रह और द्रव्यगुणसंग्रहकी एक उत्तम टीका लिखी।

शिवदिश् (सं० स्त्री०) शिवस्य दिक्। शिवकी अधिष्ठात्री दिशा, ईशान कोण। एक एक दिशाके एक एक अधिपति हैं, ईशान कोणके अधिपति शिव हैं, इसलिये इसे शिवदिश् कहते हैं।

शिवदीन—शब्दप्रभेद नामक कोषके रचयिता।

शिवदीन कवि—भिनगा जिला बहरायचके रहनेवाले एक कवि। ये भिनगाके राजा कृष्णदत्तसिंह बिसेनके दरबारमें रहते थे। इन्होंने भाषामें कृष्णदत्तभूषण नामक एक उत्तम ग्रन्थ बनाया है।

शिवदीन दास—मणिमाला नामक ज्योतिर्ग्रन्थके रचयिता।

शिवदूतिका (सं० स्त्री०) शिवदूती स्वार्थे कन्। कार्त्तिकेयकी एक मातृकाका नाम। (शब्दरत्ना०)

शिवदूती (सं० स्त्री०) शिवेन दूतयति संदेशं प्रापयति इत्यर्थे दूत-णिच्, पचाद्यच्, यद्वा शिवो दूतो यस्याः, गौरादेराकृतिगणत्वात् ङीष्। १ दुर्गा। २ योगिनीविशेष। कालिकापुराणमें इसकी उत्पत्तिका विषय इस प्रकार लिखा है, कि महादेवका ध्यान करनेसे कौषिकीके हृदयसे जो सब देवियां निकली थीं, वही शिवदूती कहलाईं।

आठ योगिनियोंमेंसे शिवदूती शेष योगिनी है, इन सब योगिनियोंकी पूजा और साधन करनेसे अभीष्ट सिद्धि होती है।

कालिकापुराणमें इन सब योगिनियोंकी पूजा और मन्त्रादिका विशेष विवरण लिखा हुआ है।

शिवदेव ( सं० पु० ) एक वैयाकरण।

शिवदैव ( सं० क्ली० ) शिवो देवताऽस्य अण्। नक्षत्र-भेद, आर्द्रा नक्षत्र। इस नक्षत्रके अधिष्ठातृ देवता शिव हैं, इसीसे इसको शिवदैव कहते हैं। (वृहत्स० ७।६)

शिवद्रुम ( सं० पु० ) शिवप्रियो द्रुमः। विल्ववृक्ष, बेलका पेड़। यह वृक्ष महादेवका अतिप्रिय है, इसीसे इसका नाम शिवद्रुम हुआ है।

शिवद्विष्टा ( सं० स्त्री० ) शिवेन द्विष्टा तत्पूजनानर्हत्वात्। केतकी, केवड़ा। केतकीका फूल शिवजी पर चढ़ाना मना है।

शिवधातु ( सं० पु० ) शिवस्य धातुः। १ पारद, पारा। २ गोदन्तमणि।

शिवनक्षत्रपुरुषव्रत ( सं० क्ली० ) व्रतविशेष।

शिवनन्दन (सं० पु०) शिवजीके पुत्र गणेश।

शिवनाथ (सं० पु०) शिव, महादेव।

शिवनाथकवि—एक भाषा कवि। ये बुन्देलखण्डके रहनेवाले थे। छत्रशालके पुत्र जगत्सिंह बुन्देलाकी सभामें ये वर्त्तमान थे। 'रसरञ्जन' नामक एक ग्रन्थ इन्होंने रचा।

शिवनाभि ( सं० पु० ) शिवस्य नाभिरिव। शिवलिङ्ग-विशेष। यह लिङ्ग सब लिङ्गोंसे श्रेष्ठ है, इसलिये बड़ी सावधानीसे इसकी पूजा करनी चाहिए। यह लिङ्ग उत्तम, मध्यम, और अधम तीन प्रकारका है। इनमेंसे जिस लिङ्गका उत्सेध चार अंगुल तथा जो रम्य वेदिकाके ऊपर अवस्थित है, वह उत्तम, इसका आधा मध्यम तथा इसका भी आधा अधम समझा जाता है।

शिवनारायण ( सं० पु० ) शिव और नारायण, महादेव और विष्णु।

शिवनारायणदास सरस्वतीकण्ठाभरण—एक प्रसिद्ध पण्डित। ये दुर्गादासके पुत्र थे। इन्होंने ईस्वीसन् १७ सदीके प्रथम भागमें काव्यप्रकाशटीका, दानकुसुमाञ्जलि तथा सेतुबन्ध नामक प्रसिद्ध प्राकृतकाव्यका सेतुशरणि नामक संस्कृत अनुवाद किया।

शिवनारायणानन्दतीर्थ—शङ्करानन्दतीर्थके गुरु। इन्होंने पञ्चकोशमञ्जरी और पञ्चकोशमाला नामक दो संस्कृत ग्रन्थ लिखे।

शिवनारायणी ( सं० पु० ) हिन्दुओंका एक सम्प्रदाय।

शिवनिर्माल्य ( सं० पु० ) १ वह पदार्थ जो शिवजीको अर्पित किया गया हो, शिव पर चढ़ा हुआ नैवेद्य आदि। पुराणोंमें ऐसी चीजोंके ग्रहण करनेका निषेध है। २ परम त्याज्य वस्तु, वह चीज जो किसी प्रकार ग्रहण न की जा सकती हो। जैसे,—हमारे लिये तुम्हारी यह सम्पत्ति शिवनिर्माल्य है।

शिवनी—शेउनी देखो।

शिवनृत्य ( सं० क्ली० ) गतिभेदके अनुसार एक प्रकारका नृत्य।

शिवपत्र ( सं० क्ली० ) रक्तपद्म, लाल कमल।

शिवपुर ( सं० क्ली० ) नेपालका एक नगर।

शिवपुर—बङ्गालके हुगली जिलान्तर्गत हवड़ा नगरके दक्षिणमें अवस्थित एक नगर। यह अक्षा० २२° ३४´ उ० तथा देशा० ८८°१६´ पू०के मध्य गङ्गाके किनारे फोर्ट-विलियम दुर्गके दूसरे किनारे अवस्थित है। १६वीं सदीके प्रारम्भमें यह स्थान एक छोटे गांवमें परिणत था। हवड़ामें इष्टइण्डिया रेलवे-लाइनके खुल जाने तथा शिवपुरके सन्निकटस्थ नदीके किनारे कल-कारखानोंके बादसे ही यह स्थान नाना स्थानोंके भद्र प्रवासी तथा कुली मजूरोंसे पूर्ण हो कर धीरे धीरे एक वर्द्धिष्णु नगरमें परिणत हुआ।

आलवियन वर्कस् नामक मैदेको कल तथा धुलाईका कारखाना यहांका प्रधान है। इसके सिवा और भी बहुत सी कलें हैं। यहांका राजकीय भैषज्योद्यान ( Royal Botanical Gardens ) भिन्न भिन्न देशोंके पेड़ पौधे लता गुल्मोंसे परिपूर्ण है। पृथ्वीके दूसरे देशमें ऐसा उद्यान और कहीं भी देखनेमें नहीं आता। विशप्स कालेज नामक विद्यालय यहीं पर पहले पहल स्थापित हुआ। पीछे वह कलकत्तेमें उठ कर चले जानेके बाद उस मकानमें एक इञ्जिनियरिं विश्वविद्यालय ( Sibpur Engineering College ) प्रतिष्ठित हुआ है। निकटवर्त्ती ग्रामादिमें उत्पन्न शस्यादि बेचनेके लिये एक बड़ी हाट है। यहांके बहुतसे लोग ईंटा बना कर कलकत्ते भेजते हैं।

शिवपुर—मध्यभारत एजेंसीके अधीन ग्वालियर राज्यकी

पश्चिमी सीमा पर अवस्थित एक नगर। यह अक्षा० २५°२६´ उ० तथा देशा० ७६°४´ पू०के मध्य विस्तृत है। पहले यह नगर एक राजपूत सामन्तराजके अधीन था। १९वीं सदीके प्रारम्भमें दौलतराव सिन्देकी सेनाने इस नगरको अधिकार कर लिया। १८१९ ई०में जब सिन्दे-सेनापति जेनरल वैप्तिस्ते २०० सेना ले कर नगर और दुर्गकी रक्षा कर रहे थे, उस समय राजपूत सरदार जयसिंहने सिर्फ साठ सेना ले कर वैप्तिस्तेको सपरिवार कैद कर लिया।

शिवपुराण (सं० क्ली०) पुराणविशेष, आठारह पुराणोंमेंसे एक पुराण जो शैवपुराण भी कहा जाता है। यह शिवप्रोक्त माना जाता है और इसमें शिवका माहात्म्य वर्णित है। विशेष विवरण पुराण शब्दमें देखो।

शिवपुरी (सं० स्त्री०) शिवस्य पुरी। वाराणसी, काशी।

शिवपुष्पक (सं० पु०) आकका वृक्ष, मदार।

शिवप्रकाशसिंह—डुमराँवके महाराज जयप्रकाशसिंहके भाई। इन्होंने रामतत्त्वबोधिनी नामक विनयपत्रिकाकी एक सुन्दर टीका लिखी।

शिवप्रसाद सितारेहिन्द—परमारवंशीय एक क्षत्रिय। इनके पूर्वज दिल्लीमें जौहरीका काम करते थे। जैनधर्म इनका पुरुषानुक्रमका धर्म है। नादिरशाहके समय इनके पूर्वज दिल्लीसे मुर्शिदाबाद भाग आये थे। नवाब कासिम अली खाँके अत्याचारसे पीड़ित हो कर राजा शिवप्रसादके पितामह डालचन्द जी काशी आ बसे।

इनका जन्म माघ शुक्ल २ या सं० १८८०में हुआ था। इनके पिताका नाम था बाबू गोपीचन्द। जब इनकी उम्र सिर्फ पांच वर्षकी थी, तभीसे इनकी शिक्षाका प्रबन्ध हो गया। पहले घर पर उर्दू और हिन्दीका अध्ययन किया। पीछे ये बीबीहरियाके स्कूलमें फारसी पढ़ने लगे। इसके बाद इन्होंने संस्कृतका भी अभ्यास किया। जब राजा साहबकी अवस्था १३।१४ वर्षकी थी, उसी समय फोर्टविलियम कालेजके प्रोफेसर तारिणीचरण मित्र रहनेके लिये काशी आये। उनके पुत्रोंसे राजा साहबकी मित्रता हो गई। राजा साहबने उन्हींसे अंगरेजी और बंगला भाषाएं सीखीं और १९ वर्षकी अवस्थामें संस्कृत, हिन्दी, अरबी, फारसी, अंगरेजी और बंगलामें अच्छी योग्यता प्राप्त कर ली।

इस प्रकार शिक्षा खतम कर चुकने पर अपने मामाकी सहायतासे बाबू शिवप्रसाद भरतपुर दरबारमें नौकर हुए। वहां जा कर इन्होंने राज्यके दीवानको ८० कायस्थोंके साथ जेल भेजवाया, कारण वह दीवान महाराजको दबा कर राज्यमें मनमानी करता था। इस पर प्रसन्न हो कर भरतपुरके महाराजने इन्हें अपना वकील बनाया।

कुछ समय वहां रह शिवप्रसाद भरतपुरकी नौकरी छोड़ घर चले आये और फिर भरतपुर न गये। १८४५ ई०में इन्होंने अंगरेज सरकारकी सेवा स्वीकार की। उसी समय पंजाबमें सिखयुद्ध प्रारम्भ हुआ था। राजा साहब अंगरेजी सेनाके साथ सरहद पर गये और वहां गवर्नर जनरलकी आज्ञासे ये अपने साहस और वीरता पर भरोसा रख कर शत्रु सेनामें घुस पड़े और वहांकी तोपें गिन आये तथा और भी उनके भेद ले आये। फिर महाराज दिलीपसिंहको बंबई तक पहुंचा कर जहाज पर सवार करा आये।

सिखोंसे सन्धि हो जाने पर गवर्नर जनरलके साथ ये शिमले गये थे। वहां ये एक विशेष पद पर नियुक्त किये गये। इन्होंने अङ्गरेज सरकारकी बड़ी सेवा की थी।

शिमलेसे आ कर राजा कुछ दिनों तक कमिश्नर साहबके मीर मुन्शी रहे। परन्तु इनकी विद्याकी अभिरुचि देख कर सरकारने इन्हें स्कूलोंके इन्सपेक्टर नियुक्त किया। अपनी इन्सपेक्टरीके समय राजा साहबने हिंदीका बड़ा उपकार किया था। इन्होंने साहित्य, भूगोल, इतिहास आदि विषयोंकी पुस्तकें प्रायः ३५ लिखी हैं। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र इनके शिष्य थे।

सन् १८७२ ई०में इन्हें सी० एस० आई अर्थात् सितारे हिन्दकी उपाधि और १८८७ ई०में इन्हें वंशपरम्पराके लिये राजाकी उपाधि मिली। सन् १८९५ ई०में आप इहलोक छोड़ परलोक सिधारे।

शिवप्रिय (सं० क्ली०) शिवस्य प्रियम्। १ रुद्राक्ष। (पु०) २ बक वृक्ष, अगस्त। ३ स्फटिक, बिल्लौर। ४ धुस्तूर, धतूरा। ५ विजिया, भंग। (त्रि०) ६ शिवका प्रिय।

शिवप्रिया (सं० स्त्री०) शिवस्य प्रिया। दुर्गा।

